"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."



पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2012-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 46 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 14 नवम्बर 2014—कार्तिक 23, शक 1936

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 28 अक्टूबर 2014

क्रमांक एफ 7-22/2014/एक/15.—इस विभाग के समसंख्यक आदेश दिनांक 04-10-2014 द्वारा श्री संजय शुक्ला, भा.व.से., आयुक्त, छत्तीसगढ़ गृह निर्माण मण्डल, रायपुर को दिनांक 27-10-2014 से 07-11-2014 तक कुल 12 दिन का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया गया था, जिसे उनके आवेदन दिनांक 20-10-2014 के अनुक्रम में उक्त अर्जित अवकाश को एतद्द्वारा निरस्त किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एस. एल. आदिले**, उप-सचिव.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2014.

नया रायपुर, दिनांक 7 अक्टूबर 2014

क्रमांक एफ 1-51/2013/एक-14/भापुसे.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्रीमती पारूल माथुर, (भापुसे-2008) पुलिस अधीक्षक, बेमेतरा को दिनांक 22-09-2014 से 03-11-2014 (43 दिवस) तक का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 20, 21 सितम्बर 2014 तथा 04 नवम्बर 2014 के शासकीय अवकाश का लाभ उठाने की अनुमति प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्रीमती माथुर, आगामी आदेश तक पुलिस अधीक्षक, बेमेतरा (छ.ग.) के पद पर पुनः पदस्थ होंगी.

3. अवकाश काल में श्रीमती माथुर को अवकाश वेतन, भत्ते एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने से पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्रीमती पारूल माथुर (भापुसे) अवकाश पर नहीं जाती तो अपने पद पर कार्य करती रहती.

5. श्रीमती पारूल माथुर, (भापुसे-2008) पुलिस अधीक्षक, बेमेतरा के उक्त अवकाश अवधि में पुलिस अधीक्षक, बेमेतरा का चालू प्रभार श्री नरेन्द्र खरे, पुलिस सेनानी 7वीं वाहिनी छसबल, भिलाई को उनके वर्तमान कार्य के साथ-साथ सौंपा जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**बी. एल. सोनी,** अवर सचिव.

---

नया रायपुर, दिनांक 20 अक्टूबर 2014

क्रमांक ई 7-09/2014/1/2.—राज्य शासन एतद्द्वारा डॉ. एम. गीता, भा.प्र.से., महानिरीक्षक, पंजीयन एवं अधीक्षक मुद्रांक, रायपुर को दिनांक 23-06-2014 से दिनांक 28-06-2014 तक (06 दिवस) अर्जित अवकाश (कार्योत्तर) स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 21, 22 एवं 29 जून, 2014 के राजपत्रित अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश काल में डॉ. एम. गीता, भा.प्र.से. को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

3. प्रमाणित किया जाता है कि यदि डॉ. एम. गीता, भा.प्र.से. अवकाश पर नहीं जाती तो अपने पद पर कार्य करती रहती.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**मुकुन्द गजभिये,** अवर सचिव.

---

नया रायपुर, दिनांक 27 सितम्बर 2014

क्रमांक 2198/3589/2014/1-8.—सामान्य प्रशासन विभाग के आदेश क्रमांक बी-1-1/2013/एक/4 दिनांक 22-05-2013 द्वारा श्री के. डी. कुंजाम, उप सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, खनिज साधन विभाग को खेल एवं युवा कल्याण विभाग का अतिरिक्त प्रभार सौंपा गया था.

2. राज्य शासन एतद्द्वारा श्री कुंजाम को सौंपे गये उक्त अतिरिक्त प्रभार से भारमुक्त करते हुए, अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक, श्री डी. के. गुप्ता, संयुक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, समाज कल्याण विभाग को अपने वर्तमान कर्त्तव्यों के साथ-साथ खेल एवं युवा कल्याण विभाग का अतिरिक्त प्रभार प्रदान करता है.

नया रायपुर, दिनांक 9 अक्टूबर 2014

क्रमांक 687/480/अव./2014/1-8/स्था.—श्री प्रभात लकड़ा, वरिष्ठ लेखाधिकारी, सामान्य प्रशासन विभाग (लेखा शाखा) को दिनांक 28-05-2014 से 12-06-2014 तक 16 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है तथा दिनांक 13, 14, 15-06-2014 के शासकीय अवकाश को जोड़ने अनुमति प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री प्रभात लकड़ा आगामी आदेश तक वरिष्ठ लेखाधिकारी, सामान्य प्रशासन विभाग (लेखा शाखा) के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री प्रभात लकड़ा को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री प्रभात लकड़ा अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 14 अक्टूबर 2014

क्रमांक 693/206/अव./2003/1-8/स्था.—श्री अमृत लाल लिखार, अवर सचिव, मुख्य सचिव कार्यालय को दिनांक 27-10-2014 से 29-11-2014 तक 34 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है तथा दिनांक 26-10-2014 तथा 30-11-2014 के शासकीय अवकाश को जोड़ने अनुमति प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री अमृत लाल लिखार आगामी आदेश तक अवर सचिव, मुख्य सचिव कार्यालय के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री अमृत लाल लिखार को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री अमृत लाल लिखार अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 14 अक्टूबर 2014

क्रमांक 696/475/अव./2010/1-8/स्था.—इस विभाग के आदेश क्रमांक 555/475/अव./2010/1-8/स्था., दिनांक 08-08-2014 द्वारा श्री के. सी. वर्मा, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग का दिनांक 11-08-2014 से 14-08-2014 तक 04 दिवस स्वीकृत किये गये अर्जित अवकाश के अनुक्रम में दिनांक 15-08-2014 से 27-08-2014 तक 13 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत करता है.

2. उक्त विभागीय आदेश दिनांक 08-08-2014 के पैरा 2, 3 एवं 4 यथावत् लागू होंगे.

नया रायपुर, दिनांक 17 अक्टूबर 2014

क्रमांक 698/808/अव./2011/1-8/स्था.—श्री आर. सी. लेवे, अवर सचिव, धार्मिक न्यास एवं धर्मस्व विभाग को दिनांक 15-09-2014 से 19-09-2014 तक 05 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है तथा दिनांक 13, 14, 20, 21-09-2014 के शासकीय अवकाश को जोड़ने अनुमति प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री आर. सी. लेवे आगामी आदेश तक अवर सचिव, धार्मिक न्यास एवं धर्मस्व विभाग के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री आर. सी. लेवे को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री आर. सी. लेवे अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 17 अक्टूबर 2014

क्रमांक 700/2518/अव./2009/1-8/स्था.—श्री के. डी. कुंजाम, उप सचिव, खनिज साधन विभाग को दिनांक 22-09-2014 से 27-09-2014 तक 06 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है तथा दिनांक 20, 21-09-2014 तथा 28-09-2014 के शासकीय अवकाश को जोड़ने अनुमति प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री के. डी. कुंजाम आगामी आदेश तक उप सचिव, खनिज साधन विभाग के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री के. डी. कुंजाम को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री के. डी. कुंजाम अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 20 अक्टूबर 2014

क्रमांक एफ 9-21/2011/1-8.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री व्ही. के. छबलानी (अतिरिक्त महाप्रबंधक, दूरसंचार सेवा, 1989 बैच) विशेष सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, वाणिज्य एवं उद्योग विभाग को तत्काल प्रभाव से, अस्थाई रूप से, आगामी आदेश पर्यन्त, विशेष सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण विभाग के पद पर पदस्थ करता है.

नया रायपुर, दिनांक 22 अक्टूबर 2014

क्रमांक 706/980/अव./2007/1-8/स्था.—श्री डी. के. माथुर, उप सचिव, गृह विभाग को दिनांक 05-11-2014 से 14-11-2014 तक 10 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है तथा दिनांक 04, 15, 16-11-2014 के शासकीय अवकाश को जोड़ने अनुमति प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री डी. के. माथुर आगामी आदेश तक उप सचिव, गृह विभाग के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री डी. के. माथुर को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री डी. के. माथुर अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**तीरथ प्रसाद लड़िया**, अवर सचिव.

## श्रम विभाग

मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 22 अक्टूबर 2014

क्रमांक एफ 3-2/2014/16.—बाल श्रम (प्रतिषेध एवं विनियमन) अधिनियम, 1986 (क्रमांक 61 वर्ष 1986) की धारा-17 के द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए, राज्य शासन, एतद्द्वारा, नीचे उल्लेखित अनुसूची के विभिन्न विभागों के स्तम्भ 03 में वर्णित अधिकारियों को उन्हें आवंटित कार्य क्षेत्र के लिए उक्त अधिनियम के प्रयोजन के लिए निरीक्षक नियुक्त करता है :—

### अनुसूची

| क्रमांक<br>(1) | विभाग का नाम<br>(2) | पदनाम<br>(3) |
|---|---|---|
| 1. | पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग | ■ मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जनपद पंचायत<br>■ पंचायत निरीक्षक |
| | ग्रामीण यांत्रिकी सेवा | उप अभियंता |
| | प्रधानमंत्री ग्राम सड़क योजना | उप अभियंता |
| | मुख्यमंत्री ग्राम सड़क योजना | उप अभियंता |
| 2. | शिक्षा विभाग | विकासखण्ड शिक्षा अधिकारी |
| 3. | आदिमजाति एवं अनुसूचित जाति विकास विभाग | ■ मण्डल संयोजक<br>■ उप अभियंता |
| 4. | महिला एवं बाल विकास विभाग | ■ परियोजना अधिकारी<br>■ पर्यवेक्षक |
| 5. | राजस्व विभाग | राजस्व निरीक्षक |
| 6. | खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण विभाग | खाद्य निरीक्षक |
| 7. | उद्योग विभाग | सहायक प्रबंधक |
| 8. | खनिज विभाग | खनिज निरीक्षक |
| 9. | कृषि विभाग | ■ वरिष्ठ कृषि विस्तार अधिकारी<br>■ सहायक कृषि विकास विस्तार अधिकारी |
| 10. | सहकारिता विभाग | सहकारिता निरीक्षक |
| 11. | वन विभाग | ■ वन क्षेत्रपाल<br>■ उप वन क्षेत्रपाल |
| 12. | लोक निर्माण विभाग | उप अभियंता |
| 13. | जल संसाधन विभाग | उप अभियंता |
| 14. | लोक स्वास्थ्य यांत्रिकी | उप अभियंता |
| 15. | परिवहन विभाग | परिवहन निरीक्षक/उप निरीक्षक |
| 16. | मछली पालन विभाग | मत्स्य निरीक्षक |

Raipur, the 28th October 2014

No. 10-9/2014/16.—In exercise of the powers conferred by section 112 read with section 87 of the Factories Act, 1948 (No. LXIII of 1948), the State Government, hereby amends the schedule 17 of rule 107 (rules prescribed under section 87 of the Factories Act, 1948) of C. G. Factories rule 1962, as mentioned below.

SCHEDULE-XVII

**Manipulation of Stone or Any Other Material Containing Free Silica**

The following Manufacturing Activity shall be considered as manipulation of Stone or other material

containing free Silica :

1. Stone Crushers
2. Gem and Jewellery
3. Slate Pencil Making
4. Agate Industry
5. Cement Industry
6. Pottery
7. Glass Manufacturing

1. **Application** — This Schedule shall apply to all factories or parts of factories in which the above said manufacturing activity containing free silica is carried on.

2. **Definitions**— For the purpose of this schedule—

(a) "manipulation" means crushing, breaking, chipping, dressing, grinding, sieving, mixing, grading or handling of stone or any other material containing free silica or any other operation involving such stone or material;

(b) "stone or any other material containing free silica" means a stone or any other solid material containing not less than 5% by weight of free silica.

3. **Preventative Control Measures**— No manipulation shall be carried out in a factory or part of a factory unless one or more of the following preventive control measures are adopted, namely—

3 (I). **Engineering Control Measures**

(1) **Wet Methods :**

(a) Airborne Silica Dust should be minimized or suppressed by applying water to the process or clean up;

(b) Water should be provided to drilling or sawing of concrete or masonry;

(2) **Ventilation:**

(a) Local exhaust systems should be used to remove silica dust from industrial processes.

(b) Dilution/ventilation may be used to reduce free silica dust concentration to below the permissible limits in large areas.

(c) Dust collectors/HEPA filter should be set up so that dust shall be removed from the source and all transfer points to prevent contaminating work areas.

(d) Ventilation systems should be kept in good working conditions.

(3) **Isolation:**

(a) Containment methods should be used while carrying out sand blasting.

(b) Cabins of vehicles or machinery cutting & drilling that might contain free silica should be enclosed and sealed.

(4) **Dust Control :**

(a) Vacuum System with High Efficiency Particle Air (HEPA) filter shall be used to remove dust from work areas and at all transfer points.

(b) The belt conveyors transferring crushed material shall be totally enclosed throughout its length.

Provided that such control measures as above said are not necessary if the process or operation itself is such that the level of dust created and prevailing does not exceed the permissible limit of Exposure specified in the Second Schedule of the Act.

3 (II). **Medical Control Measures**

(1) The occupier of every factory in which a worker employed in the processes specified in Sub Rule 1, shall ensure that every worker employed be examined by a Medical Inspector of Factories/Certifying Surgeon within 15 days of his first employment. Such medical examination shall include pulmonary function test and chest x Ray-posterior Anterior (PA) view to be compared with standard ILO Radiographs on Pneumoconiosis. No worker shall be allowed to work after 15 days of his first employment in the factory unless certified fit for such employment by the Certifying Surgeon.

(2) Every worker employed in the said processes shall be re-examined by a Certifying Surgeon at least once in every twelve months. Such re-examination shall, wherever the Certifying Surgeon considers appropriate, include all the tests as specified in sub-paragraph (1) except chest X-ray shall be read by a radiologist specialized/trained in the field of reading ILO Radiographs on Pneumoconiosis and which will at least once in 3 years.

(3) Every worker employed in any of the aforesaid processes on the date on which the schedule comes into force shall be radiological examined by the qualified Radiologist at the cost of the occupier using a standard size x-ray plates and the power of the X Ray machine shall be more than 300 milli ampere (mA). The report of such X Ray shall be submitted to the Medical Inspector of Factories/Certifying Surgeon/Chief Inspector for within three months of the said date.

(4) If at any time the Medical Inspector of Factories/Certifying Surgeon is of the opinion that a worker is no longer fit for employment in the said process on the ground that continuance therein would involve special danger to the health of the worker he shall make a record of his findings in the said Certificate and the health register. The entry of his findings in these documents should also include the period for which he considers that the said person is unfit for work in the said processes. The person so suspended from the process shall be provided with alternate placement facilities unless he fully is incapacitated in the opinion of the Certifying Surgeon, in which case the person affected shall be suitable rehabilitated.

(5) No person who has been found unfit to work as said in sub paragraph(4) above shall be re-employed or permitted to work in the said processes unless the Certifying Surgeon, after further examination, again certifies him fit for employment in those processes.

(6) If a worker already in employment and declared unfit by the Medical Inspector of Factories/Certifying Surgeon shall not be allowed to work on any of the processes specified in sub rule 1, unless he has been examined again along with standard size chest x-ray plate from a qualified Radiologist, at the cost of the occupier and has been certified to be fit to work on the said processes again.

(7) For the purpose of medical supervision by the medical practitioner/certifying surgeon so appointed by the occupier shall be provided for his exclusive use a room in the factory premises which shall be properly cleaned, adequately lighted ventilated and furnished with a screen, a table with office stationary, chairs and other facilities and other equipments as may be prescribed by the Chief Inspector for time to time. The medical practitioner so appointed shall perform he following duties-

(a) Maintain health register;
(b) Undertake medical supervision of persons employed in the factory;
(c) look after health, education and rehabilitation of sick, injured or affected workers;
(d) Carry out inspection of work rooms where dangerous operation are carried out and advise the management of the measures to be adopted for the protection of health of the workers employed therein.

(8) The Health Records of the workers exposed to Silicosis, shall be kept up to a minimum period of 40 years from the beginning of the employment or 15 years after retirement or cessation of the employment, whichever is later and shall be accessible to workers concerned or their representatives.

(9) The record of medical examinations and appropriate tests carried out by the said medical practitioner certificate of fitness and health shall be maintained in separate register approved by the Chief Inspector of Factories, which shall be kept readily available for inspection by the Inspector and produce on demand.

3 (III). **Administrative Control Measures**

(1) **Work place/Environment Monitoring :** the occupier to ensure work place/environment monitoring to be performed to determine magnitude of exposure/concentration to evaluate engineering controls, selecting respiratory protection, work practices and the need for medical surveillance.

(a) Exposure/concentration measurements should be made in the employee's actual breathing zone.

(b) Total sampling time shall be at least 7 hours.

(c) Work place/Environment Monitoring shall be repeated quarterly.

(d) The report of dust sampling by occupier shall be made available to the public.

(2) **Training/Awareness:** Workers shall be trained in the following :—

(a) Health effects of free silica dust exposure.

(b) Operations and material that produce free silica dust hazards.

(c) Engineering controls and work practice controls that reduce dust concentration.

(d) The importance of good house keeping and cleanliness.

(e) Proper use of personal protective equipment such as respirators etc.

(f) Personal hygiene practices to reduce exposure.

(3) **House Keeping :** Maintenance of floors—

a) All floors or places where fine dust is likely to settle on and whereon any person has to work or pass shall be of impervious material and maintained in such condition that they can be thoroughly cleaned by a moist method or any other method which would prevent dust being airborne in the process of cleaning once at least during each shift.

b) For this purpose Dry sweeping or compressed air shall be used for clean up of dust or wet methods or vacuum system with a HEPA filter shall be used.

c) Dust on over head ledges and equipment should be removed before it becomes air borne due to vibration, traffic and random air current.

(4) **Change room and washing facilities**

(a) Washing and bathing facilities shall be conveniently located at a place easily accessible to the workers.

(b) Cloak room with individual lockers shall be provided for employees to store uncontaminated clothing.

(c) Workers shall take bath and change the work clothes before they leave the work site.

(d) Work clothes shall not be cleaned by blowing or shaking.

(e) Eating/lunch areas shall be located away from exposed areas.

(5) **Display of Notices :**

(a) Warning signs/Posters shall be displayed conspicuously in a prominent place.

(b) The warning signs/poster shall contain the Hazards, precautions.

(c) The display of notice shall be in the local language and also in the language understood by the majority of the workers.

(6) **Personal Protective Equipment**— The occupier of the every factory to which this schedule apply shall provide the following PPEs as per relevant BIS Standards and as applicable to a given work place.

(a) Dust respirator.

(b) HEPA filter respirator or fume respirator.

(c) HEPA filter respirator with full facepiece.

(d) Self contained breathing apparatus (SCBA)

(e) Supplied air respirator with a full face piece, helment or hood.

(f) SCBA with full face piece.

(g) Powered air purifying respirator with a HEPA filter.

(7) **Prohibition relating young person's**— No young person shall be employed or permitted to work in any of the operations involving manipulation or at any place where such operations are carried out.

(8) (1) **Exemptions**— If in respect of any factory, the Chief Inspector is satisfied that owing to the exceptional circumstances or in frequency of the processes or for any other reason, all or any of the provisions of this schedule is not necessary for protection of the workers in the factory, the Chief Inspector may by a certificate in writing, which he may in his discretion revoke at any time, exempt such factory from all or any of such provisions subject to such conditions, if any, as he may specify therein.

(2) The notification of Silicosis and free silica related occupational diseases by medical Practitioner/certifying surgeon should be strictly enforced and in case of any Violation, the Medical Practitioner/certifying surgeon shall be liable to be prosecuted under Sec. 89 (4) of the Factories Act, 1948. The Fine so collected shall be deposited in the Silicosis relief fund.

By order and in the name of the Governor of the Chhattisgarh,

G. R. MALVIYA, Deputy Secretary.

---

## आवास एवं पर्यावरण विभाग

### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 27 अक्टूबर 2014

क्रमांक/एफ 7-06/2011/32.—राज्य शासन, एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्र. 23 सन् 1973) की धारा 24 की उपधारा (3) के अंतर्गत प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, इस अधिसूचना के राजपत्र में प्रकाशन की तिथि से जिला जशपुर के कुनकुरी एवं बगीचा निवेश क्षेत्र में छत्तीसगढ़ भूमि विकास नियम, 1984 लागू करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,

**रेजीना टोप्पो**, संयुक्त सचिव.

## कृषि विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 17 अक्टूबर 2014

क्रमांक/7551/एफ-2/24/बीज/2011/14-2.—राज्य शासन एतद्द्वारा प्रदेश में उत्पादित होने वाली फसलों के उच्च गुणवत्ता प्रमाणित एवं हाइब्रिड बीज की उपलब्धता सुनिश्चित करने, बीजों का उत्पादन कार्यक्रम लेने, उचित दर पर कृषकों को बीज उपलब्ध कराना, बीज उत्पादन कृषकों/समितियों के बीज क्रय एवं विक्रय हेतु सिद्धांतों का निर्धारण करना तथा बीज निर्यात को प्रोत्साहित करने के उद्देश्य से छ.ग. राज्य की बीज नीति 2014 लागू करती है।

यह नीति छत्तीसगढ़ के राजपत्र में प्रकाशन की तिथि से लागू होगी।

### छत्तीसगढ़ राज्य की बीज नीति

1. **प्रस्तावना**

किसी भी फसल के उत्पादन में बीज की गुणवत्ता सर्वाधिक महत्वपूर्ण घटक है। कृषकों को मुख्य रूप से चार स्त्रोतों से बीज प्राप्त होता है:—

i. **कृषक के स्वयं के उत्पादन से।**

ii. **कृषकों द्वारा बीज के आपसी विनिमय से।**

iii. **शासकीय / अर्धशासकीय संस्थाओं से।**

iv. **निजी क्षेत्र से।**

कृषक, इन सब स्त्रोतों में से बीज आपूर्ति हेतु मुख्य रूप से कृषक के स्वयं के उत्पादन अथवा कृषकों द्वारा बीज के आपसी विनिमय पर निर्भर होता है। विभागीय अनुमान के अनुसार इन दोनों स्त्रोतों से लगभग 65% से 100% तक बीज की आपूर्ति होती है। यह आपूर्ति फसल एवं किस्मवार अलग–अलग होती है। अतः बीज आपूर्ति को सशक्त बनाने हेतु विशेष कार्यक्रम तैयार किये जाने की आवश्यकता है।

कृषि फसलों के बीजों की आपूर्ति छ.ग. राज्य बीज एवं कृषि विकास निगम द्वारा की जाती है, किन्तु अभी भी विशेष कर दलहन एवं तिलहन जैसी फसलों की मांग एवं आपूर्ति में भारी अंतर है। वर्तमान में उद्यानकीय फसलों के बीजों की आपूर्ति हेतु कृषकों की निर्भरता पूर्ण रूप से निजी क्षेत्र पर है। इस प्रकार स्पष्ट है कि High Volume-Low Value फसलों के बीजों की आपूर्ति निगम द्वारा होती है तथा Low Volume-High Value फसलों के बीजों की आपूर्ति निजी क्षेत्र से होती है। संकर बीजों की आपूर्ति भी निजी क्षेत्र के हाथों में है।

राज्य में उत्पादित होने वाली तथा उच्च संभावना वाली सभी कृषि एवं उद्यानिकी फसलों के उच्च गुणवत्ता युक्त प्रमाणित एवं हाईब्रिड प्रमाणित बीजों मांग अनुसार उपलब्धता योजनाबद्ध तरीके से सुनिश्चित करने हेतु राज्य की यह बीज नीति तैयार की गई है। इसके प्रभावी कियान्वयन द्वारा प्रदेश के किसानों की आर्थिक स्थिति में व्यापक सुधार लाया जा सकेगा।

## 2. बीज से संबंधित प्रभावशील अधिनियम, नियम एवं नियंत्रण आदेश

राज्य में बीज से संबंधित प्रभावशील अधिनियम, नियम एवं नियंत्रण आदेश निम्नानुसार है:—

2.1 बीज अधिनियम 1966।

2.2 बीज अधिनियम (संशोधन) 1972।

2.3 बीज नियम— 1968।

2.4 बीज (नियंत्रण) आदेश 1983।

2.5 The Protection of Plant Varieties and Farmers Right- 2001.

2.6 The Biological Diversity Act-2002.

2.7 वानस्पतिक स्वास्थ्य नियमन (Phytosanitary Regulation)।

2.8 बौद्धिक सम्पदा अधिकार अधिनियम (Intellectual Property Right)।

उपरोक्त अधिनियमों, नियमों एवं नियंत्रण आदेश के प्रावधानों से विभागीय अधिकारियों के अलावा अन्य समस्त पणधारियों (Stakeholders) को और भलींभाति भिज्ञ कराया जाना आवश्यक है। इसके लिये राज्य एवं जिला स्तर पर कार्यशालाओं का आयोजन किया जावेगा।

## 3. विभिन्न फसलों के बीजों की मांग आँकलन की पद्यतियां

यद्यपि सामान्यतया विभिन्न फसलों के बीजों की मांग एकत्र करने की सुस्पष्ट प्रणाली विकसित नहीं है और ना ही समस्त कृषकों द्वारा समय पूर्व बीजों की मांग मैदानी अमले को दी जाती है, अतः वास्तविक मांग ज्ञात किया जाना वर्तमान परिस्थितियों में संभव नहीं है। तथापि बीजों की मांग का आँकलन निम्न आधार पर किया जाता है।

**3.1. बीज की मांग के आंकलन की सामान्य पद्यति (General System of Assessment of Seed Demand)**

(i) गतवर्षो में फसल विशेष/किस्म विशेष का वितरण।

(ii) बाजार में उत्पादित फसल/किस्म के भाव।

(iii) किस्म विशेष की कीट—व्याधि एवं मौसम के प्रति सवेंदनशीलता।

(iv) किस्म विशेष के विशेष गुणधर्म।

(v) विभिन्न योजनाओं में देय अनुदान एवं विक्रय दर।

**3.2 बीज/किस्म प्रतिस्थापन के आधार पर बीज की मांग का आंकलन (Assessment of Seed Demand Based on Seed/ Variety Replacement Rate)**

कृषकों द्वारा उपयोग किये जा रहे बीज/किस्म को प्रमाणित बीज से प्रतिस्थापित करने लक्ष्य निर्धारित कर प्रमाणित बीज की मांग का आंकलन किया जाता है। सामान्यतया किस्मों में प्रतिस्थापन दर 100 तथा अन्य किस्मों में 33% होना उपयुक्त होता है।

### 3.3. बीज रोलिंग प्लान के आधार पर बीज की मांग का आंकलन (Assessment of Seed Demand Based on Seed Rolling Plan)

बीज रोलिंग प्लान के अंतर्गत कृषकों की आगामी तीन वर्ष आगे की बीज किस्म की मांग के आधार पर, आधार एवं प्रजनक बीज के मांग की गणना की जाती है। कृषकों की प्रमाणित बीज की मांग बीज/किस्म के प्रतिस्थापन दर के लक्ष्य के आधार निर्धारित की जाती है। इसमें कृषकों की भागीदारी नहीं होती।

उपरोक्त विधियों से बीज मांग का किया गया आंकलन सटीक नहीं होता तथा इस प्रकार से मांग के आंकलन में कृषकों एवं पंचायत की भागीदारी सुनिश्चित नहीं होती।



3.4 **बीज मांग आंकलन करने हेतु प्रस्तावित रणनीति (Proposed Strategy for Collection of Demand of Seed)**

(i) खाद्य विभाग द्वारा धान उपार्जन हेतु 32 लाख से भी अधिक कृषकों का डाटाबेस तैयार किया गया है। इस साफ्टवेयर में धान बोनी के पश्चात धान उपार्जन हेतु कृषकों का पंजीयन किया जाता है। **पंजीयन हेतु प्रतिवर्ष लगभग 10 लाख कृषक सहकारी समितियों में आते हैं।** इस साफ्टवेयर में बीज की मांग एकत्र करने का प्रावधान कर फसलवार विभिन्न किस्मों की मांग एकत्र किया जा सकता है।

(ii) **अग्रिम बुकिंगः–** छ.ग. राज्य बीज एवं कृषि विकास निगम द्वारा बीज की उपलब्धता के आधार पर बीज मांग एकत्र करने हेतु अग्रिम बुकिंग प्रणाली अपनाई जावेगी। अग्रिम बुकिंग की राशि व्यवहारिक रखी जावेगी जिससे कि समस्त वर्ग एवं श्रेणी के कृषकों को अग्रिम बुकिंग करने में आसानी हो। बीज प्रदाय करते समय अग्रिम बुकिंग करने वाले कृषकों को सर्वोच्च प्राथमिकता दी जावेगी। इस प्रणाली का व्यापक प्रचार–प्रसार कर कियान्वयन किया जावेगा। अग्रिम बुकिंग हेतु खरीफ फसलों एवं रबी फसलों के लिये अलग–अलग माह निर्धारित किया जावेगा। इस कार्य हेतु पंचायतों की भागीदारी भी सुनिश्चित की जावेगी।

(iii) राज्य में उद्यानिकी फसल लेने वाले कृषकों की संख्या सीमित है। ऐसे कृषकों को चिन्हित कर अलग से डाटाबेस तैयार कर बीजों की मांग एकत्रित किया जावेगा।

(iv) प्रतिवर्ष की मांग तीन वर्ष पहले एकत्र कर बीज उत्पादन श्रृंखला (Seed Production Chain) स्थापित की जावेगी। इस श्रृंखला में विशेष रूप से नवीन किस्मों के प्रमाणित बीजों के उत्पादन को विशेष महत्व दिया जावेगा।

## 4. बीज रोलिंग प्लान (Seed Rolling Plan)

### 4.1 कृषि फसलें

वर्तमान में Seed Rolling Plan में सभी श्रेणी के बीजों के बीज उत्पादन को सम्मिलित नहीं किया जा रहा है। कृषि विभाग, छ.ग. राज्य बीज एवं कृषि विकास निगम एवं इं.गॉ.कृ.वि. के द्वारा संयुक्त रूप से प्रत्येक फसल के विभिन्न किस्मों के किस्मवार, मौसमवार प्रत्येक श्रेणी (प्रजनक, आधार एवं प्रमाणित बीज) को सम्मिलित करते हुए बीज उत्पादन हेतु पांच वर्षो का बीज रोलिंग प्लान तैयार किया जावेगा। इस प्लान की विशेषज्ञों द्वारा प्रतिवर्ष समीक्षा कर कृषकों की मांग एवं नवीन किस्मों को ध्यान में रखते हुए आवश्यक संशोधन किया जावेगा। Seed Rolling Plan तैयार एवं समीक्षा करने हेतु संचालनालय कृषि नोडल अधिकारी के रूप में कार्य करेगा।




4.2 **<u>उद्यानिकी फसलें</u>**

राज्य में उद्यानकीय फसलों के बीज की आपूर्ति मुख्य रूप से निजी क्षेत्र से होने के फलस्वरूप उद्यानिकी फसलों का बीज रोलिंग प्लान तैयार नहीं किया जा रहा है। इन फसलों का भी रोलिंग प्लान तैयार कर उसके क्रियान्वयन से उद्यानकीय फसलों के बीजों की उपलब्धता सुलभ होगी। प्लॉन तैयार करने हेतु संचालनालय उद्यान के विशेषज्ञ, छ.ग. राज्य बीज एवं कृषि विकास निगम एवं इं.गॉ. कृ.वि. के वैज्ञानिकों द्वारा संयुक्त समिति गठित की जावेगी। निजी क्षेत्र के बीज उत्पादक एवं अन्य पणधारियों की बीज रोलिंग प्लान तैयार करने में भागीदारी सुनिश्चित की जावेगी। **संचालनालय उद्यानिकी एवं प्रक्षेत्र वानिकी, उद्यानिकी फसलों का बीज रोलिंग प्लान तैयार करने एवं उसके क्रियान्वयन हेतु नोडल एजेंसी के रूप में कार्य करेगा।**

## 5. शासकीय एवं निगम प्रक्षेत्रों में बीज उत्पादन

आधार बीज (Foundation Seed) उत्पादन का कार्य मुख्य रूप से शासकीय एवं निगम के प्रक्षेत्रों में किया जाता है। इन प्रक्षेत्रों में धान बीज का उत्पादन प्रमुखता से किया जाता है, दलहन एवं तिलहन हेतु जल निकास जैसी पर्याप्त व्यवस्था न होने के फलस्वरूप बीज उत्पादन के अनुरूप स्थितियाँ बहुत कम है।

प्रक्षेत्रों की वित्तीय स्थिति संतोषप्रद नहीं है। इसके अलावा प्रक्षेत्र के मानव संसाधन, आधुनिक प्रौद्योगिकी को अपनाने में दक्ष नहीं है। अतः प्रक्षेत्रों को सक्षम बनाने हेतु निम्नानुसार कार्यवाही की जावेगी:--

5.1 प्रक्षेत्रों की अधोसंरचना को आधुनिकीकरण के द्वारा सुदृढ़ किया जावेगा।

5.2 दलहन एवं तिलहन बीज उत्पादन हेतु प्रक्षेत्रों एवं प्रक्षेत्रों के हिस्सें को चिन्हांकित कर विकसित किया जावेगा।

5.3 शासकीय प्रक्षेत्रों की क्षमता पूर्ण दोहन नहीं होने के कारण इसमें सुधार की पर्याप्त गुंजाईश है। प्रक्षेत्रों के संसाधनों को श्रेष्ठतम उपयोग करने हेतु निजी क्षेत्र के साथ पब्लिक--प्राईवेट-- पार्टनरशीप मोड पर कार्य करने हेतु रणनीति तैयार करने पर विचार किया जावेगा।

5.4 प्रक्षेत्रों के मानव संसाधन को आधुनिक प्रौद्योगिकी पर नियमित प्रशिक्षित किया जावेगा। इस प्रकार के प्रशिक्षणों में कौशल प्रशिक्षण एवं दक्षता विकास प्रमुख हिस्सा होगा।

## 6. मांग अनुसार आवश्यक प्रमाणित/हाईब्रिड बीजों एवं पौधों का उत्पादन

### 6.1 कृषि फसलों का बीज उत्पादन

#### 6.1.1 कृषि फसलों के बीज उत्पादन की वर्तमान स्थिति

राज्य में कृषि फसलों के विभिन्न श्रेणी के प्रमाणित बीजों के उत्पादन का कार्य इंदिरा गॉधी कृषि विश्वविद्यालय के 29 प्रक्षेत्रों, 17 शासकीय कृषि प्रक्षेत्रों एवं छ.ग. राज्य बीज एवं कृषि विकास निगम के 10 प्रक्षेत्रों पर खरीफ में 1406.24 हेक्टेयर तथा रबी में 1306.58 हेक्टेयर क्षेत्र में किया जाता है। इसके अतिरिक्त निगम के बीज उत्पादक कृषक, निजी एवं सहकारी संस्थाओं द्वारा भी प्रमाणित बीज उत्पादन किया जाता है। नाभिकीय (Nucleus) एवं प्रजनक बीज (Breeder Seed) उत्पादन का कार्य कृषि विश्वविद्यालय के कृषि अनुसंधान केन्द्रों पर प्रजनक (Breeder) की देखरेख में किया जाता है जबकि आधार बीज (Foundation Seed) उत्पादन का दायित्व कृषि विभाग (शासकीय प्रक्षेत्रों में) छ.ग. राज्य बीज एवं कृषि विकास निगम तथा इंदिरा गॉधी कृषि विश्वविद्यालय का है। प्रमाणित बीजों (Certified Seeds) के उत्पादन करने का दायित्व मुख्य रूप से निगम का है। आधार एवं प्रमाणित बीजों का उत्पादन छ.ग. राज्य बीज प्रमाणीकरण संस्था की देखरेख में बीज अधिनियम--1966 के अधीन बने निर्धारित प्रक्रिया के अंतर्गत किया जाता है।




विभिन्न फसलों एवं किस्मों हेतु निर्धारित प्रमाणीकरण के न्यूनतम मानक जिनका निर्धारण "केन्द्रीय बीज प्रमाणीकरण बोर्ड" द्वारा किया जाता है, के अनुरूप पाये जाने पर प्रमाणीकरण संस्था द्वारा प्रमाणीकरण किया जाता है। अतः इस प्रकार प्रमाणित बीज उत्पादन की जिम्मेदारी छ.ग. राज्य बीज एवं कृषि विकास निगम की है, किन्तु गुणवत्ता की जिम्मेदारी छ.ग. राज्य बीज प्रमाणीकरण संस्था की है।

### 6.1.2 बीज आपूर्ति का परिदृश्य

छत्तीसगढ़ राज्य, वर्तमान में धान, कोदों, रागी एवं रामतिल बीज की आपूर्ति हेतु स्वावलम्बी है, मांग की शत–प्रतिशत आपूर्ति राज्य में उत्पादित प्रमाणित बीज से होती है। किन्तु दलहन, तिलहन एवं संकर बीज की आपूर्ति हेतु हमारी निर्भरता अन्य राज्यों पर है। अभी भी अरहर–78%, मूँग–100%, उड़द–94%, सोयाबीन–39%, मूँगफली–100%, मटर–100%, चना –38%, अलसी– 50%, एवं संकर बीज 100% की आपूर्ति अन्य राज्यों से होती है।

6.1.3 कृषि बीज उत्पादन की प्रस्तावित रणनीति (**Proposed Strategy for Seed Production)**

(i) बीज उत्पादन श्रृंखला में विभिन्न फसलों की किस्मों का **बीज प्रगुणन अनुपात (Seed Multiplication Ratio)** अत्यंत महत्वपूर्ण है। विभिन्न फसलों के अलग–अलग किस्मों का बीज प्रगुणन अनुपात राज्य हेतु निर्धारित नहीं किया जा रहा है, अतः इसके निर्धारण हेतु प्रभावी कार्यवाही की जावेगी।

(ii) प्रजनक बीज उत्पादन का दायित्व प्रजनक/ राज्य कृषि विश्वविद्यालय (SAU) का है, इसी प्रकार आधार बीज उत्पादन का दायित्व शासकीय कृषि प्रक्षेत्र, कृषि विश्वविद्यालय के प्रक्षेत्र एवं निगम का है। प्रमाणित बीज उत्पादन में पंचायतों की भूमिका स्पष्ट नहीं है और न ही प्रमाणित बीज उत्पादन में पंचायतों की सक्रिय भागीदारी है। अतः **राज्य की कृषि नीति के पैरा 9.4.1.2 में बीज उत्पादन में पंचायत की सहभागिता पर जोर दिया गया है।** बीज उत्पादन में पंचायतों की सहभागिता सुनिश्चित करने हेतु पंचायत अथवा पंचायत समूह के अंतर्गत बीज उत्पादक कृषक अभिरूचि समूह अथवा बीज उत्पादक सहकारी समितियों के गठन को प्रोत्साहित किया जावेगा जिससे कि पंचायतों के प्रमाणित बीजों की मांग की आपूर्ति पंचायत स्तर पर सुनिश्चित हो सके।

(iii) राज्य अभी भी धान बीज उत्पादन को छोड़कर अन्य फसलों के बीज उत्पादन में अन्य राज्यों पर आश्रित है। राज्य में दलहन एवं तिलहन बीजों का आयात अन्य राज्यों से होता है। इन फसलों के बीज उत्पादन को बढ़ावा देने हेतु विशेष प्रयास की आवश्यकता है। सोयाबीन, अरहर, चना, मूंग, उड़द, तिल, मूंगफली, अलसी, रामतिल, आदि फसलों के बीज उत्पादन हेतु जिलों एवं प्रकिया केन्द्रों को चिन्हांकित कर इन फसलों के लिये बीज उत्पादन की कार्य योजना तैयार की जावेगी। राज्य में विभिन्न **फसलों एवं किस्मों की आपूर्ति हेतु "राज्य बीज ग्रिड" की स्थापना की जावेगी।**

6.2 उद्यानिकी फसलों का बीज एवं पौध सामग्री उत्पादन

राज्य में उद्यानिकी विभाग के पास 110 रोपणी एवं एक बीज उत्पादक प्रक्षेत्र है। रोपणियों का रकबा 644 हेक्टेयर तथा प्रक्षेत्र का रकबा 30 हेक्टेयर है। इन रोपणियों में 55916 मातृ वृक्ष है तथा इनकी पौध उत्पादन क्षमता 2 करोड़ पौध से अधिक की है। उत्पादन आंकड़ों के अनुसार प्रतिवर्ष 42–45 लाख पौधों (बीजू पौध को मिलाकर) का उत्पादन किया जाता है।

उद्यानिकी फसलों के बीज उत्पादन की प्रस्तावित रणनीति (**Proposed Strategy for Seed Production of Horticulture Crops**)

यद्यपि उद्यानिकी विभाग की रोपणियों के सुदृढ़ीकरण का कार्य राष्ट्रीय बागवानी मिशन (NHM) के अंतर्गत किया गया है, किन्तु इन रोपणियों की क्षमता एवं वर्तमान उत्पादन में अंतर है। राज्य अभी भी पौध सामग्री आपूर्ति हेतु निजी क्षेत्र पर निर्भर है। राज्य में नर्सरीयों से पौध सामग्री उत्पादन हेतु तीन वर्षीय कार्यक्रम तैयार कर रोपणी/प्रक्षेत्रों के उत्पादन की निरंतर समीक्षा की जावेगी।

उद्यानिकी विभाग में बाना प्रक्षेत्र की स्थापना का उद्देश्य उद्यानिकी फसलों का बीज उत्पादन था, किन्तु अभी भी प्रक्षेत्र में उद्यानिकी फसलों के बीज उत्पादन के कार्य को अधिक तीव्रतर स्तर से करने की आवश्यकता है। जिससे की राज्य में उद्यानिकी फसलों के बीज उत्पादन की श्रृंखला (Seed Production Chain) स्थापित हो सके। इस हेतु इं.गॉ.कृ.वि., उद्यानिकी एवं प्रक्षेत्र वानिकी विभाग एवं छ.ग. राज्य बीज एवं कृषि विकास निगम के विशेषज्ञों की एक समिति गठित की जावेगी। यह समिति उद्यानिकी फसलों के बीजों की मांग एवं उत्पादन की समीक्षा कर कार्यक्रम निर्धारित करेगी तथा उसका कियान्वयन सुनिश्चित करने हेतु निम्न उद्देश्यों की पूर्ति के लिये कदम उठायेगी:—

(i) राज्य में उपलब्ध संसाधनों एवं अधोसंरचना का श्रेष्ठतम उपयोग कर उद्यानिकी फसलों के उच्च गुणवत्ता युक्त बीज एवं पौध सामग्री का उत्पादन कर राज्य को आत्मनिर्भर बनाना।

(ii) उद्यानिकी फसलों के बीज उत्पादन हेतु निगम /शासकीय प्रक्षेत्रों एवं कृषकों का चयन करना।

(iii) छ.ग. राज्य बीज एवं कृषि विकास निगम को चयनित उद्यानिकी फसलों के ओ. पी. (Open Polinated) किस्मों के प्रमाणित बीज उत्पादन हेतु कृषि फसलों के भांति कार्य योजना तैयार कर लागू करना।

(iv) राज्य में उद्यानिकी बीज एवं पौध सामग्री उत्पादन हेतु अधोसंरचना का विकास करना एवं उपलब्ध ढॉचें का सुदृढ़ीकरण करना।

**6.3 संकर बीज उत्पादन (Hybrid Seed Production)**

राज्य में निजी क्षेत्रों द्वारा धान, मक्का एवं सब्जियों के संकर बीजों बीज प्रगुणन अनुपात आर्थिक दृष्टि से लाभप्रद होने के फलस्वरूप व्यावसायिक संकर बीज का उत्पादन कर अन्य प्रदेशों को निर्यात किया जा रहा है। राज्य के सार्वजनिक क्षेत्र में संसाधनों की क्षमता में कमी के कारण संकर बीज उत्पादन की श्रृंखला न होने के फलस्वरूप कृषको की निर्भरता निजी क्षेत्र पर है तथा संकर बीज उत्पादन में निजी क्षेत्र का एकाधिकार है। अतः प्रतिस्पर्धा को बढ़ावा देने के दृष्टिकोण से संकर बीज उत्पादन हेतु सार्वजनिक क्षेत्र को प्रोत्साहित करने की आवश्यकता है, जिसके लिये छ. ग. राज्य बीज एवं कृषि विकास निगम, कृषि विभाग, उद्यानिकी विभाग एवं कृषि

विज्ञान केन्द्रों के मानव संसाधन को दक्ष बनाने के लिये सघन प्रशिक्षण दिया जावेगा। संकर बीजों के उत्पादन हेतु निगम एवं शासकीय प्रक्षेत्रों का चयन कर उनकी अधोसरंचनाओं संकर बीज उत्पादन के अनुकूल विकसित किया जावेगा। राज्य में निजी क्षेत्रों में संकर किस्मों के बीज उत्पादन की अच्छी संभावना को देखते हुए राज्य को **"संकर बीज उत्पादन हब"** के रूप में विकसित किये जाने की व्यापक संभावना है। संकर किस्मों के बीज उत्पादन हेतु आवश्यकतानुसार पब्लिक–प्राईवेट–पार्टनरशीप मॉडल एवं निजी क्षेत्र को बढ़ावा दिया जावेगा। यह व्यवस्था बीज उत्पादक कृषक, उत्पादक संस्था एवं कृषकों के लिये लाभदायक होगी।

6.4 टिश्युकल्चर पौध उत्पादन (Production of Tissueculture Plants)

प्रदेश में टिश्युकल्चर पौधों की मांग में निरंतर वृद्धि हो रही है जिसकी आपूर्ति राज्य के अतिरिक्त अन्य प्रदेशों से की जा रही है। राज्य की मांग को देखते हुए राज्य में टिश्युकल्चर प्रयोगशालाओं की स्थापना को प्रोत्साहित किया जावेगा।

## 7. बीज गुण नियंत्रण

7.1 बीज गुण नियंत्रण प्रयोगशाला (Seed Quality Control Lab)

वर्तमान में राज्य में एक बीज गुण नियंत्रण प्रयोगशाला छ.ग. राज्य बीज प्रमाणीकरण संस्था के अधीन कियाशील है। बीज गुण नियंत्रण हेतु जैव प्रौद्योगिकी का उपयोग किया जावेगा। गुण नियंत्रण प्रयोगशाला को आधुनिक प्रौद्योगिकी सुविधाओं से सुसज्जित किया जावेगा एवं मानव संसाधनों को प्रशिक्षित कर उसके अनुरूप बनाया जावेगा। राज्य की बीज गुण नियंत्रण प्रयोगशाला को अन्तर्राष्ट्रीय मानको के अनुरूप बनाने हेतु इसको अन्तर्राष्ट्रीय बीज परीक्षण संघ (International Seed Testing Association) का सदस्य बनाया जावेगा एवं उनकी मान्यता (Accreditation) प्राप्त करने हेतु कदम उठाये जावेंगे।

7.2 उद्यानिकी पौध सामग्री का गुण नियंत्रण

उद्यानिकी फसल उत्पादन में बीज के साथ–साथ पौध सामग्री महत्वपूर्ण आदान है। पौध सामग्री की आपूर्ति मानक स्तर की न होने से इसका सीधा असर कृषक की आर्थिक स्थिति पर पड़ता है। **पौध सामग्री की गुणवत्ता नियंत्रण हेतु राज्य में रोपणी अधिनियम (Nursery Act) अधिनियमित करने पर विचार किया जायेगा।**

## 8. बीज उत्पादक कृषकों/समितियों से बीज कय

राज्य के बीज उत्पादक कृषकों /समितियों को बीज उत्पादन हेतु प्रोत्साहित करने के लिये यह आवश्यक है कि उन्हें उत्पादित बीजों का पर्याप्त मूल्य मिले। छ.ग. राज्य बीज एवं कृषि विकास निगम द्वारा इस उद्देश्य को ध्यान में रखते हुए फसल विशेष का समर्थन मूल्य / मण्डी भावों एवं बीज उत्पादन में आने वाली लागत एवं परिवहन लागत आदि व्ययों तथा विभिन्न योजना के अंतर्गत देय सहायता को ध्यान में रखते हुए पूर्ण पारदर्शिता के साथ आधार एवं प्रमाणित बीज का उपार्जन दर निर्धारित किया जावेगा।

## 9. कृषकों को बीज विक्रय

छ.ग. राज्य बीज एवं कृषि विकास निगम द्वारा आधार एवं प्रमाणित बीजों के विक्रय दर का निर्धारण पूर्ण पारदर्शिता के साथ तथा न्यनतम दर पर कृषि उत्पादन आयुक्त की अध्यक्षता में गठित राज्य स्तरीय समिति से अनुमोदन उपरांत किया जावेगा।

## 10. बीज अनुसंधान

### उन्नत किस्मों का विकास

उन्नत प्रौद्योगिकी का बीज फसल उत्पादन का एक महत्वपूर्ण वाहक है। फसल उत्पादन, उसकी सुरक्षा एवं उत्पाद की गुणवत्ता हेतु बीज एक समावेशी आदान है। अच्छे बीजों के उपयोग से 15% –20% तक अधिक उत्पादन संभव है।

10.1. राज्य में एवं अन्यत्र उपलब्ध जर्मप्लाज्म का उपयोग कर नवीन किस्मों को विकसित किया जावेगा। जर्मप्लाज्म के स्वभाव का निर्धारण (Characterization) हेतु जैव प्रौद्योगिकी का उपयोग किया जावेगा। इस कार्य हेतु विशेष कार्य योजना तैयार की जावेगी।

10.2. स्थानीय ग्राह्यता, बाजार, जैविक एवं अजैविक तनाव (Biotic and Abiotic Stress) व कृषकों की आवश्यकता के अनुरूप नवीन किस्मों का विकास किया जावेगा।

10.3. राज्य में कृषि क्षेत्र में अनुवांशिक विविधता (Genetic Diversity) बहुतायत में है। अतः राज्य में उपलब्ध अनुवांशिक संसाधन (Genetic Resources) के सर्वे, संरक्षण, मूल्यांकन एवं स्वभाव निर्धारण (Characterization) की ओर विशेष ध्यान दिया जावेगा।

10.4. Market assisted breeding programme को प्रोत्साहित किया जावेगा।

10.5. कृषकों की भागीदारी से नवीन किस्मों का चयन किया जावेगा।

10.6. The Protection of Plant Varieties and Farmers' Right Act 2001 (PPV & FR–2001) एवं The Biological Diversity Act –2002 राज्य में प्रभावशाली है। इन अधिनियमों में कृषक / कृषक समूह की भूमिका प्रजनक (Breeder) एवं संरक्षक (Conserver) के रूप में परिभाषित की गई है। कृषकों की भूमिका को सुरक्षित रखने हेतु विस्तृत मार्गदर्शिका तैयार की जावेगी।

10.7 बीज के उत्पादन, रख–रखाव, भण्डारण, गुणवत्ता, सुरक्षा तथा बीज के मानकों का निर्धारण, बीज प्रसंस्करण एवं बीज मूल्य वर्धन पर निरंतर अनुसंधान एवं विकास की आवश्यकता है। इन कार्यो के लिये समुचित संसाधन उपलब्ध कराये जावेंगे एवं सुस्पष्ट कार्ययोजना तैयार कर कार्य किया जावेगा।

